## ॥ भूमिका ॥



कोई इसको लावनी कहते हैं और कोई मरैठी वा ख्याल कहते हैं असल में इसका बनाना और गाना दक्षिण से उत्पन्न हुआ है और इसके दो कर्त्ता हुये एकका नाम तुकन गिर और दूसरे का नाम शाहअली था उन्हों ने दो मत खड़े किये तुर्रा और कलंगी तुकनगिर तुर्रे को बड़ा कहते थे और शाहअली कलंगी को बड़ा रखते थे आपस में विवाद किया करते थे और अपना अपना पन्थ उन्हों ने चलाया यहां तक कि आज ताईं उनके मत वाले बहुत से लोग इस देश में भी बनाते गाते हैं उनमें पढे लिखे भी हैं परन्तु बड़ा अफ़सोस है कि गाली हीं गुफ़ता बकते हैं इस कदर से कि आपस में लड़भी पड़ते हैं इसी सबब से इसको कोई भला आदमी पसन्द नहीं करता है और मैं भी इसी विषय में बाल अवस्था मे मशगूल था जब ईश्वर ने मेरे ऊपर अपनी कृपा करी तो इस पाप से मुझको छुड़ाया और फ़कीर बनाया अपना जलवा मुझको दिखलाया उसको देखते ही वह मस्ती का आलम हुआ कि आली आली मज़मून नज़र आने लगे तो मैंने अपने दिल में यह विचारा कि तू इसी लावनी से भगवत आराधना कर तो उर्दू बोली में मैंने इश्कमारफ़त मतलबतौहीद और हिन्दी में उपासना ब्रह्मज्ञान को कहा इस वास्ते कि जो कोई इसके असल मतालिब को पायेगा वह जीते

ही जी उस में मिल जायगा और वही ईश्वर मेरे दिल में बैठके ये सब बात बनाता है मैं कुछ पढ़ा लिखा नहीं परन्तु जो कोई इसके मज़मून को सुनते हैं वह तअज्जुब समझते हैं और पसन्द करते हैं इसी सबब से मैंने थोड़ीसी लावनी छपवाई हैं कि जिसमें सब अमीर व गरीब पढ़ें और इसको समझें और जो कोई इसको अपनी तबीअत लगा के पढ़ेंगे तो उनका भला होगा॥

❀ दो पदी ❀

जो कहता हम करते वो दुःख भरता है।
जो करता जग के कार वही करता है॥

श्रीमत्काशीगिरि बनारसी परमहंस आशकेहक्कानी।





॥ श्रीगणेशायनमः ॥

# लावनी

हृदय में है हिंगलाज कर काज लाज रखने वाली। नयना देवी नयन में बसें हँसें देदे ताली ॥ शीशमें सीता सती विराजें सावित्री सङ्कटारानी। मस्तक में रहें आय श्री म- हाविद्या औ महारानी ॥ भृकुटी में कर वास भैरवी भयमानें सब अभिमानी। ब्रह्म में अपने विराजें विन्ध्याचल और ब्र- ह्मानी ॥ बसें नासिका में नवदुर्गे नगरकोट लाटों वाली। नयनादेवी नयन में बसें हँसे देदेताली॥१॥मुखमें बसें मंगला देवी सब कारज करदे मंगल। होंट में हेमावती रहें क्षण में काटिदेवें कलिमल ॥ जिह्वामें जाह्नवी और यमुना सरस्वती सब से निर्म्मल। गले में गौरी और गायत्री का जपनाम अटल ॥ कण्ठ में बसें कालिका देवी कंकाली और महाका ली। नयना देवी नयन में बसें हँसें देदेताली ॥ २॥ कानमें क- मला और कल्यायिनी क्रियारूप अद्भुत माया। दोनों भुजा में बसें भवानी बड़ासुख दिखलाया ॥ उर में बसें उमा उत्रानी उग्रतेज उनका छाया। कहांलों वर्णों लखी नहीं जातीहै अपनी काया ॥ बुद्धि में बसें विधाता मातावही

बुद्धि देने वाली। नयना देवी नयन में बसें हँसें देदे तालीं॥ ३॥ रोम रोम में रमी रम्भा और नाभि कमल में निरवानी। कहैं देवीसिंह इसे कोई पहिचाने चातुरज्ञानी॥ श्वास२ में शक्ती बोले ध्यानधरेंपूरे ध्यानी। बनारसीयहकहैं भगवतीकी भक्ती मनमानी॥मेवा और मिष्ठान हारफूलोंकीनित चढतीडाली। नयना देवी नयन में बसें हँसें देदे ताली॥४॥

सर्व धर्म से परे वेद में लिखाहै सुन सन्यासी का धर्म्म। क्या कोई जाने पण्डित के सन्यासी का कौन हैं कर्म्म॥ ग्रहणकरैं तो बने नहीं और त्याग करैं तो क्या त्यागैं। सोवैं तो निद्रा नहिं आवै जागें तो सोवत जागैं॥ युद्ध करें तो धर्म घटे और पाप लगे रण से भागें। त्रैलोकीके दाताहैं फिर क्यों भिक्षा घरघर मांगैं॥ उनकी गती वोही जाने नहीं मिले किसीको जिनका धर्म्म। क्या कोई जाने पण्डित के सन्यासी का कौनहै कर्म्म॥ १॥ मौन रहैं पर बोलें सबसे बरततहैं और सब खावैं। आसन दृढ है बाट चलैं जित चाहैं वह उतही जावैं॥ पढ़े नहीं एको अक्षर और वेद शास्त्र निशि दिन गावैं। आंख मूंद देखें सबको पर आप दृष्टि में नहिं आवैं॥ वह क्या देखैंगे उनको जिनकी दृष्टि में लगा है चर्म्म। क्या कोई जाने पण्डित के सन्यासी का कौन है कर्म्म॥ २॥ योग विषे वह भोग करैं और भोग विषे साधैं वह योग। शोक विषे वह हर्ष करैं और रोग विषे रहैं सदा निरोग॥ वियोग में संयोग करैं संयोग विषे रहैं बिना वियोग। लोक विषे परलोक सुधारैं इसको समझे ज्ञानी लोग॥ जिनकी माया से सृष्टी में व्याप रहा है सबको भर्म्म।

क्या कोई जाने पण्डितके सन्यासीका कौनहै कर्म ॥ देहाभिमे वह रहैं विदेही माया में रह निर्मोथा। देवीसिंह ये कहैकि इन का पार किसीने नहिंपाया॥ चारवेद षट शास्त्र अठारा पुराण ने योंही गाया। सब धर्मसे बड़ा धर्म सन्यास मेरे मनमें भाया॥ बनारसी तीनों गुण से है रहित न समझे धर्म अधर्म। क्या कोई जाने पण्डित के सन्यासी का कौन है कर्म ॥ ४ ॥

मन मुरशद से मिलके अब तू चितको अपने चेला कर। दुई दूरकर हमेशा निर्भय पदमें खेला कर ॥ देख तो अपने आपकोतू है कौन कहांसे आया है। किसने पैदा किया और किसने तुझे बनाया है॥ जो तू कहै हूं बाप से पैदा माने मुझको जाया है। यह तो गलत है अरे तू आपी में आप समाया है॥ दुविधा को कर अलग और सब दिल का दूर झमेलाकर। दुई दूरकर हमेशा निर्भय पदमें खेला कर॥ १ ॥ जबतकहै ज्ञान तभीतक कुटुम्ब कबीला भाई है। ज्ञान हुआ तो आतमा आप में आप समाईहै॥ कोई बना ब्राह्मण क्षत्री कोई वैश्य शूद्र कहलाई है। हम ने देखा तो सब के बीचमें कुँवरकन्हाई है॥ समदर्शी हो विचर पड़े जो दुख सुख तन पर झेलाकर। दुईदूर कर हमेशा निर्भय पद में खेलाकर॥२॥ तू उसको पहिचान तेरे इस शरीर में बसता है जो। किस गफलतमें पड़ा ओ कौन नींद भर रहा है सो ॥ खोलके अपनी आंख देख वह एकहै उसको समुझ न दो। कौनहै तेरा और तू किसका है इसे तुम समझो तो ॥ आतममें परमातमको अब देख के दर्शन मेला कर। दुईदूर कर हमेशा निर्भय पदमें खेलाकर ॥३॥ एक ब्रह्म और द्वि-

तीयोनास्ति यही वेदनकी बानी है। इसको समझै वही नरजो पुरा विज्ञानी है ॥ जैसे जलकी तरंग फिर जलही के बीच स- मानीहै । कहैं देवीसिंह दान यह बनारसी ने जानी है ॥ छोड़ दुरें कलँगी का गाना निर्गुण के डंड पेलाकर । दुई दूरकर हमेशा निर्भय पद में खेलाकर ॥ ९ ॥

संत खेलते होली जिसमें इज्जत हुरमत लाज रहे । गुणी जनों के अगाडी अनहद बाजे बाजरहे ॥ ज्ञानगुलाल के बा दल छाये प्रेम रंग नित बर्षावें । ब्रह्मवादसों लडैं और भर्मधूल कोउड़ावें ॥ धीरज का डफ बाजे संग में नाम नारायणका गा- वें । क्रोध कुम्कुमा मार के काम शत्रुको टट्टावें ॥ दयाकी दो- वत देते सबको साथ में सखी समाज रहे । गुणी जनों के अ- गाडी अनहदबाजे बाजरहे॥ १ ॥अमर अबीरको साधुलगाये मुक्तरूप पहिने माला । भस्मके भूषण झलकते तनपर मन में उजियाला ॥ मंत्र मिठाई संत पावते बहुत खूब सब से आला । अमृतरसको पियें और खोलदेहैं घट का ताला । नेह नाचको देखें हरिजन सत्य साजको साज रहे ॥ गुणी जनो के अगाड़ी अनहद बाजे वाजरहे ॥ २॥ लौकी लकड़ी लूटले आप आतम की अगनीकरते । हरहर होली जगावें वही नहीं जनमें मरते॥ विज्ञान की गाली देते हैं सन्तकिसीसे नहिं डरते । कष्टके फ प्रंड पहिनके काया को निर्मल करते ॥ शील सितार सुनावैं साधू नाम नककारे गाजरहे। गुणीजनोंके अगाडी अनहदबाजे बाजरहे ॥ ३ ॥रामनाम का शोर चलावें परस्वारथकी पिचकारी जिसको मारें उसी के मुख पर लगती है प्यारी ॥ मिले गले गोविन्द से चल के जाप जपैं गिरिवरधारी । भाव भोग को

करै हैं वही यती वही ब्रह्मचारी ॥ शुद्ध सिंहासनपर चढ़बैठे तीनलोक में राजरहे । गुणीजनों के अगाड़ी अनहद बाजे बाजरहे ॥ ४ ॥तीरथकी फेरी फिरतेहैं सुमत समग्री लेजाते । पूजैंहोली गुणीजन ब्रह्मज्ञान में मदमाते । देवीसिंह यों कहैं कि ऐसी होली जो कोई गाते । भवसागर के पारहो परम धाम पदवी पाते । बनारसी ने हरिको पाया किसीके नहिं मुहताजरहे।गुणीजनों के अगाड़ीअनहद बाजे बाज रहे ॥५॥

इस तनमें आत्माकृष्ण है और गोपी ग्वालों का दल । सुनो कानंद बनाहै तन में मेरे रहसमंडल ॥ विश्वकर्मा ने आज्ञापाके शीश महल तयार किया । अनहद बाजों का उसमें संपूरण विस्तार किया ॥ चारों खम्भे लगाये उस में ऐसा सुन्दर कार किया । खुशी हुये हम तो अपने रहस का वहीं विचार किया ॥ सबको साथले आया मैं दिखलाया उन्हें भवनउज्वल । सुनो कानंदे बना है तनमें मेरे रहस मंडल॥१॥ मन ऊधवजी मित्र हमारे सदासे हैं आज्ञा कारी । बुद्धि राधिका सो मेरे प्राणोंको है अति प्यारी । नेत्र करण मुख दन्त कण्ठ सब सखा हमारे हितकारी । लगन है ललिता बहुत सुन्दर शोभाहै सबसे न्यारी ॥ बलहै सो बलभद्रहमारे भ्राता जिनका अटूटबल । सुनो कानंदे बनाहै तनमें मेरे रहसमंडल॥ २ ॥हजार इक्कीस छःसै श्वासा सो सबसखियां संग आईं । वोतो सबको हमीथे कृष्ण हमारे है साईं । गलसेमेरे लपट लपट क्याक्याही तान सुन्दर गाई । बजाईबंशी जो मैंने अनहद तोसब बिलमाईं ॥ ॥ प्रेम में मगन भई ब्रजवनिता कामने किया बहुत बेकल । सुनो

कानदे बनाहै मेरे तनमें रहसमंडल ॥ ३ ॥ नौनारी थी पातिव्रता सोभी तब आई पासमेरे। रोम रोमकी सखासमझो था समझो दासमेरे ॥ मेरी लीला देखदेख नहीं होते मित्र उदास मेरे। वर्णन करते हैं गुणको जगतमें वेदव्यास मेरे ॥ मैंतो हूं आत्माकृष्ण यह शरीर मेराहै मंडल । सुनो कानदे बनाहै तनमें मेरे रहस मंडल ॥४॥ आये वहां गोपिका बनके ज्ञानरूपधर गोपेश्वर। हमने उनको लखाये गोपी नहींहै शिवशंकर। पूजन करके पास बिठाया रहस दिखाया अतिसुन्दर। कहांलग बरणनकरूं इस काया में है चराचर । बनारसी सच्चिदानन्द चैतन्यरूप निर्गुणनिर्मल । सुनो कानदे बना है तनमें मेरे रहस मंडल ॥ ५ ॥

पूरेजौहरी संत परखते मनमेंमाणि और लालरतन । हित काहीरा खरीदें जिसका नहीं कुछमोल वजन । ब्रह्मबजार लगाया घटमें कृपाकमरबांधी कसके । सांचे जौहरी साधुसंत गुरु समझा साथै हँस हँसके ॥ ज्ञान की गठरी लगी पेंट में जरा नहीं नीचे खसके । करते सौदा सदा वो दया दुकानों पर बसके ॥ लगनकी लड़ियां लटकें जिसमें मुक्तरूप मोती लटकन् । हितकाहीरा खरीदें जिसका कुछ नहीं मोल वजन् ॥१॥ चतुराईकीचुन्नी ले आपसमें सबको दिखलाते। मेलका मूंगा खरीदें हर भक्तोंसे मिलजाते ॥ दिनपर दिनहो मोल सवाया कभी नहीं घाटा खाते । सांचे जौहरीके आगे सभीजवाहिर शर्माते ॥ तप करने का लिया तामड़ा पास में रक्खाकरके यतन्। हितकाहीरा खरीदें जिसका नहीं कुछ मोल वजन् ॥ २ ॥ यश करने का जागा पहना घर से निकल बाहर

थाये। वही इसपर जायकर अकीक हिकमतका लाये। पुण्य पापसे न्यारेहोकर लाखों पारस बनाये। फतेनाम के फिरोजे हरभक्तों के मनभाये। मनका मनका फेरें मनमें श्याम श्याम करके सुमिरन्। हितका हीरा खरीदें जिसका नहीं कुछ मोल वजन ॥ ३ ॥ हमने अब इस दिल को जौहर किया है यह सच्चादाना। वही जौहरी कि जिसने अपने दिलको पहिचाना। इसके बीचमें सबकी खानि है मुल्क मुल्कका खज्जाना॥ कहैदेवीसिंहवोही मालिक जिसका कुलजम्माना॥ बनारसीने दिल परखा कई लाख वजेके लगायेदन्। हित का हीरा खरीदें जिसका नहीं कुछ मोल वजन् ॥ ४ ॥

योगी होय जो सकल में बैठे देखै दशवें द्वारको वो। कारज करै जगतके सब और लखै अलख कर्त्तारको वो। नाचै गावै गाल बजावै ध्यान आतमा में धरके। सबमें रहै और सब में न्यारा पूरणहोय योग करके। निर्भय होके बिचरे निशदिन कबहू नहीं चले डरके। अपने आपमें आपको देखा धन्यभाग है वो नरके। जब यह काया त्यागे तब फेर पहुँचे परले पारको वो। कारज करे जगत्के सब और लखे अलख कर्तार को वो ॥ १ ॥ मसत्र नित छो बुद्धी निर्मल कर्म अकर्म न कुछ जाने। द्वैत भातसे अलग रहे अद्वैतज्ञान की बखाने। समदर्शी और सुद्धसमाधी अपने को आपीमाने। जीव ब्रह्ममें एक भावकर अपने मनमें पहिचाने। भूमीभार उतारन कारन धरे आप अवतार को वो। कारजकरे जगत्के सब और लखे अलख कर्त्तार को वो॥ २॥ त्रैगुणकोजीते औ चौथे पदरथपर असनी करैमती। नं

पूर्णसृष्टिको भोगजो करे वोहीहो बालयती। चराचर में अपने आपको देखे सबसे उसकी होयगती। आपी पिता और आपी पुत्रहै आपीही आपपती। चाहेकरे वह प्रलय और चाहेरचे सकल संसारको वह। कारज करे जगत् के सब और लखे अलख कर्त्तार को वह॥३॥ पुण्य पापसे अलग रहै दुख सुखका नहीं विचार करै॥ ब्रह्मज्ञानकी चर्चा अपने मुखसो सैरंवारकरै। आत्मदर्शीहोय तो अपने सब कुलका उद्धार करै। बनारसी ये कहै वह जो चाहै सो आप कर्तार करे। चाहेकरै वह नरपैदा और चाहे बनाये नारिको वह। कारजकरै जगतके सब और लखे अलख कर्त्तारको वह॥४॥

कालबलीसे लडके कुश्ती जीते जगतमें साधूसन्त। उनके दांवका किसीने आज तलक नहिंपाया अन्त। बांध लँगोटा बने जितेन्द्रिय कभी न देखें परनारी। गमके भोजन करें जब चढैंबदनपर तैयारी। कामक्रोध मद लोभ मोह इन इन पांचोंकी कुश्ती भारी। कालके ऊपर जायके बांधी अपनी असवारी। मनको किया मुराद पेंच बतलाये उसके तईं अनन्त। उनमें दांवका किसीने आजतलक नहिंपाया अन्त॥१॥ रामनामकी कसरतसे जबहुआ बदनमें ज़ोर बडा। उदय अस्ततक हुआ उनकी कुश्ती का ज़ोर बडा॥ पहलवान है वही जगतमें जोकोइहै गमखार बड़ा। उसके सानी कोई नहीं हुआ कहीं शहजोर बड़ा। लोग लडैं दुनियां में कुश्ती कालको जीतें सन्त तुरन्त। उनके दांवका किसीने आज तलक नहिं पाया अन्त॥२॥ जो कोई उनसे दस्त मिलावै उसके हाथमें यश होजाय। कभी पछाडैं जगत में मौतभी उसके बश होजाय। काल फांससे बचे वह

जिसकी रसनामें हरिरस होजाय । कपट की केंची तजे तो पहलवान चौरसहोजाय । वह नहिंगिरे किसीके गिराये जो सदगुरुकी पदैपढ़न्त । उनके दांवका किसीने आज तलक नाहिंपाया अन्त॥३॥हतकोडा मल लपेट कुश्ती और पेंच सब झूठे खेल। इन्हें छोड़के तू भज हरनाम और दंड निर्गुण कपेल। शील्सत्यका बांधसींगडा जो गुज़रे वह दिल पर खेल॥ कहेंदेवीसिंह अरेनरमूढ़तु करसद्गुरु से मेल ॥ बनारसी सन्तोंका सेवक कहै बातजो होवै तन्त । उनके दांवका किसीने आजतलक नहिं पाया अन्त ॥ ४ ॥

हिरदय में हरिहर हीरामन परखें जौहरी संतरतन । प्रीतिकापारस पासमें अलख लाल का करें भजन । शोध के वस्तर पहनें तनपर नयेनये सजकें भूषन । यशका जामा पहरके कुंजकुंजमें फिरें मगन् । पुण्यपोटकी फेंट लगाइ बासा रखते तेरी पवन् । तेज तत्वका तामदा झलके जैसे दिव्यअगन् । मुक्तकी माला अमोलदाने परम हंस पहिरे सज्जन । प्रीतिका पारस पास में अलख लाल का करें भजन् ॥ १॥ जपताहूं मैं नाम उसी का सत्य शब्दका गाहे मुमिरन् । सादा दिल था खरीदा सद्गुरु सबजा शुक्करन् । तुरियापदकी पाय तुरसुली श्यामा श्याम के गहे चरन् ॥ लगन लाडिली मिलिगये मोर मुकुट वाले की शरन् । लोकालाल लखुनियां पाया कहाये हमने सत्य वचन् । प्रीतिका पारस पासमें अलख लाल का करें भजन ॥ हरिनामका अकीक इसका बयान करना बहुत कठिन । बुरे कामसे बाज आगमन रूपे मूंगेका पहिन वरन॥ ऐसा रस गतछोडो साधो राधावर हैं शिर रतन ॥ मती बिसारो

नाम सुलक्ष लक्षण का पहिरो लटकन। जुम्मिश नहीं खाते हैं संतचित्त चुन्नीको करके धारन। प्रीति का पारस पास में अलख लालका करें भजन ॥३॥ परमारथ का पहिन के पन्ना जीतिलिये अवतीनोंपन। कोई कहै कुछ भी अपना मेरातो है वहीरतन। कहै मार अपने मनको अब पाहिन जमुर्रद जस जीवन। देवीसिंह ये कहैं कहूं खयाल दुमानी नयाचलन॥ मैंने तो अब लखाहैमनमें मुक्तरूप मोती भग-वन। प्रीतिका पारस पासमें अलख लालका करें भजन ॥ ४ ॥

त्रैलोकी है जिह्वा पर अब और किसी से काम नहीं। कोटिजन्मतक कभीजोभूलै शिवका नाम नहीं॥ इसीजिह्वा पर गंग यमुना सरस्वतीकी है धारा। इसी जिह्वा पर र-चाया तीनलोक का पंसारा॥ ब्रह्मा विष्णु महेश ने अब जिह्वापर आसन मारा। चांद और सूरज रहैं इस जिह्वा पर नवलख तारा॥ नारायण गोविन्द शब्द जिसने जि ह्वासे उच्चारा। उसीके ताईं हुआ मालूम हाल घटकामारा॥ चारधामहै इस जिह्वापर जिह्वा सा कोई धाम नहीं। कोटि जन्मतक कभी जो भूले शिवका नामनहीं॥ १ ॥ हीरे मोती लाल औ पारस जिह्वापर अकसीर बसे। दई देवते इसी जिह्वापर पांचों पीरबसे। नौनाथ चौरासी सिद्ध जिह्वा पर इसमें बावन बीरबसे॥ ऋषी मुनी सब इस जिह्वा में साधु फकीर बसे॥ शत्रुहन हनूमान जो जिह्वा में रघुबीरबसे। समुद्र सातों इसी जिह्वापर अमृत नीर बसे। रामचन्द्र हैं जिह्वापर और कहीं आराम नहीं। कोटि जन्मतक कभी जो भूले शिवका नाम नहीं। २। चार वेदषट शास्त्र अठारह पुराण जिह्वा के भीतर। सातद्वीप हैं औ

चौदह भुवन रतन चौदह सुन्दर। जब जिह्वासे कहा तो आई श्रीगंगारहदासके पर। अजामीलनेकहा नारायण मुक्तने गया वो तर। और कहा कछु नहींहै प्यारे जोकुछहैसो जिह्वा पर। इस जिह्वापर गायत्री पार्वती शङ्कर हरहर। आठयाममें इसजिह्वापर जिह्वासाकोई मापनहीं। कोटि जन्म तककभी जोभूले हरकानामनहीं ॥३॥ श्रीकृष्णने इसजिह्वापर तीनलोक को दिखलाया। देखके अर्जुन रूपको अपने मनमें घबराया हाथबांधिके अस्तुतिकरता सब कुछहै तेरीमाया। अभेदहै तू तेराती भेद किसीने नहिं पाया। जो कोई पूछे भेद किसीका उसेभेद कुछनहिं आया। कहैं देवीसिंह ज्ञानविज्ञान गेरेमनमें भाया। बनारसी कहै राम राम रट भूले सुबह और शाम नहीं। कोटिजन्मतक कभी जो भूले शिवकानाम नहीं ॥ ४ ॥

श्रीकृष्ण गोपाल गोकुलानन्दन गुरुगिरवरधारी। गोधी गोचर ज्ञानविज्ञान आत्मा अवतारी॥ परणब्रह्म अखण्ड सच्चिदानन्द सदा आनन्दकरें। कालको जीतें और जंजालपाप सब बन्दकरें॥ दुष्टोंको हनहनके मारें राक्षसकी मतिमन्दकरें भावभक्तको देंय और सन्तोंको निर्द्वन्दकरें॥ वेदशास्त्रगीता को गावें और नये नये छन्द करें। मुखपर मुरली बजावें अस्तुतिउनकीनन्दकरें॥ मातु यशोदा करें आरती ध्यानधरें नित त्रिपुरारी। गोधीगोचर ज्ञानविज्ञान आतमा अवतारी।१ मोरमुकुट मकराकृत कुण्डल कण्ठ कौस्तुभ मणी लसे। उरमें मुक्तमाल औरकटिपीताम्बर पीतकसे। श्यामगात छवि स्वरूप सुन्दर सन्तोंके हिरदयमें बसे। चरणमें झलके व सुन्दर पद्मपाद्मिनी देखहँसे। सब दुखदूर होंय उनके जो हरिको

भक्ती माहिँधँसे । गोविन्द गोविन्दकहै जो उन्हें न काला कालडसे ॥ परमहंस सब करैं अस्तुती ब्रह्मब्रह्म कहै ब्रह्म चारी । गोदी गोचर ज्ञानविज्ञान अतमा अवतारी ॥ २ ॥ नारायण वोही सत्य नारायण अनेक रूप अनन्त नयन् । मोहनीमूरति मोहेमनको हँसबोले मधुर वयन् । शेष नाग की शय्यापर करैं क्षीर सिंधुमें हरी शयन् । ब्रज में प्रकटे चराई नदबाबा की कामधयनु । वृन्दावनमें रहस रचाया उजयाली खिलरहीं रयन् । सब सखियनको साथ ले उनके संग में करें चियन्॥ जितनी ग्वालिनखड़ींरहसमें उतनेहि बन गये बनवारी । गोधी गोचर ज्ञानविज्ञान आत्मा अवतारी ॥ ॥ ३ ॥ मीन कूर्म बाराहकहीं नरसिंहरूप हरने धारा । बामन बन के छला बालि इन्द्र को राज्य दिया सारा ॥ परशु-राम हो क्षत्रिय जीते सहस्र बाहु को संहारा । राम रूप धरि छेद रावण को एक पल में मारा ॥ कृष्ण रूप सोलहों कला बल पण्डोंका किया निस्तारा । बनाई गीता इसी से दुर्योधन का दलहारा ॥ बोधरूपधर बने हैं बोद्धा निष्कलंककीतैयारी । गोधी गोचर ज्ञानविज्ञान आत्मा अवतारी ॥ ४ ॥ अपारमाया अलखलखी नहीं जाय कृष्ण अ-वतारी की । कवीश्वरावर्णनकरे जो महिमाननी मुरारी की ॥ सहस्रमुख से रटैं शेष नहींपावै थाह बिहारी की । बाल रूप धरि कामना बसुदेवकी सारीको ॥ रखी देवकीकी लज्जा कंसाको मार बहुभारी की । कहैं देवीसिंहप्रभू अब हमने शरणतुम्हारीकी ॥ बनारसी जै जै करता ब्रह्माने अस्तुति उच्चारी ।गोधी गोचर ज्ञानविज्ञान आत्मा अवतारी ॥ ५ ॥

विश्वरूप लिखरहा बाग में जिसमें आदमी की गुल्ज़ारी । रंग रंगके फूल हैं तरह तरह की फुलवारी ॥ पूरब पश्चिम उत्तर दक्षिण ये चारों दीवार बनी । हर एक तरफ से नदियों की छूटी है जो नहर घनी । सात सिन्धु सोई तालाब सातों सबका मालिक वही धनी । चाहे बनावे चाहे एक पलमें करदे फनाफनी । विश्व बाग़का मालिक है वही श्री कृष्ण गिरवरधारी । रंगरंग के फूल हैं तरह तरहकी फुलवारी॥ १ ॥ नव खण्डों के महल बनाये दशोंदिशा के दशद्वारे । न्यार किये हैं बाग़ में चौदह भुवन न्यारे न्यारे ॥ आसमानकी छत्त लगाई जिसमें जड़ दिये हैं तारे । गरज गरज घनकरैं छिड़काव छोड़ते फव्वारे ॥ चांद और सूरज चारों तरफ की करते हैं चौकीदारी । रंग रंग के फूल हैं तरह तरह की फुलवारी ॥ २ ॥ चमत्कार का चमन् लगाया पर ब्रह्मने आपाहि आप । हरज़र्रे में झलकता हरशय में वही रहा है व्याप । इसी बागके भीतर बैठे ऋषी मुनी सब करते जाप । कोई गावते भजन और कोई रहे पंचग्नी ताप । साधुसन्त करैं सैर बागमें परमहंस और ब्रह्मचारी । रंग रंगके फूल हैं तरह तरह की फुलवारी ॥३॥ तोते मैना लालहंस सब सैर बाग की करते हैं । जो नर हरहर रटैं वह नहिं जन्मैं नहिं मरते हैं ॥ देवीसिंह ये कहे ध्यान जो उस मालिकका धरते हैं । भवसागर के पार वह सहजहि जाय उतरते हैं बाग जहां के बीच में उसके क़ुदरत की फैली क्यारी । रंगरंगके फूल हैं तरह तरहकी फुलवारी ॥ ४ ॥

यह कायाहै कल्पवृक्ष तीनों गुणकी तीनों डार्ली । हर

एकफल है इसी में हरीनामकी हरियाली ॥ प्रेमप्रीति के पत्र लगे और परस्वारथके फूले फूल। उन फूलों में कोई नहीं कांटाहै और सोई न शूल। शील सत्यकी शाखा है आनन्दरूप कहैं जिसका मूल। मोर हंस सब और तोते मैना उसमें रहे हैं झूल। कल्पवृक्ष काया को सींचे निराकार निर्गुणमाली। हर एक फलहैं इसी में हरीनाम की हरियाली॥२॥समदृष्टीकी सुगन्ध सुन्दर परम तत्वकी चले पवन। छमाकी छाया में बैठे सन्त हरी का करैं भजन॥ छविरूपीहै डालवृक्ष में बैठे बोले हीरामन। ब्रह्मवीर्य्य से हुआ उत्पत्ति कियायह सत्यमथन।सबशाखाहैं भरी फूलसे कोई डाल नहींहै खाली। हर एक फलहैं इसीमें हरीनामकी हरियाली॥३॥सरजीवन जलभरा वृक्षमें हरीहरीकर हुआ हरा। नखसे शिखलों वृक्ष यह भावभक्ति से रहे भरा॥ कल्पवृक्ष काया में बैठ के जिसने जिसका भजन करा। अजर अमर वह हुआ और भवसागर में सहज तरा। रंग रंगके बने जाल और तरह तरह की है जाली। हरएक फलहैं इसीमें हरीनामकी हरियाली॥४॥मुक्तरूप फल लगे वृक्षमें भजन करे सोई पावे। जन्म मरण से होवे वह रहित नहीं आवे जावे। राम राम रस भरा फलों में जो कि राम सों लव लावे॥ कहैं देवीसिंह होय वह अमर नहीं मरने पावैं॥ कल्पवृक्ष काया का है वह निराकार निर्गुणमाली। हरएक फलहैं इसीमें हरी नाम की हरियाली॥ ४॥

अमरनाथ ने अमर कथा जबकही सुने श्री पार्वती। उत्तराखण्ड में लगाआसन बैठे कैलासपती॥ अविनाशी

कैलासी काशी उत्तराखण्डमें बसाई। बैठे गुफामें गौर को अमरकथा जब सुनाई। अमृतवाणी सुनी उमाके नेत्रमें निद्रा भरि आई। वही कथा फिर एक तोतेके बच्चे ने सुनिपाई। दिया हुंकारा शिवजी को शिवकहैं अर्थ कर समुझाई। सुआ सुनताथा औ वहीं सोती थी गौरा माई। परब्रह्म का त्ये लहुआ पर उस तोते की बड़ी रती। उत्तराखण्डमें लगाआसन बैठे कैलाशपती॥१॥हुई कथा सम्पूरण शिवके पार्वती को बोलाया। उठी गौरजा कहाशिव मैंने कुछ नहीं सुनिपाया। फिर शिवजी ने कहा हुंकारा किसने मुझको सुनाया। और तीसरा यहां पर कौन बिधी करके आया॥ चढ़ा क्रोधशिव शंकरको करसे त्रिशुलको उठाया। उसीवक्त फिरवहतोतेका बच्चा उठके धाया॥दौड़ेशिव उसके पीछे वह निकल गया कर समुत मती। उत्तराखण्ड में लगाआन बैठेकैलाशपती॥२॥तीनलोकमें उड़ा वह तोता कहीं मिला नहीं ठिकाना। उड़ते उड़ते बहुतहीं अपने मनमें घबड़ाना। पतिव्रता थी खड़ी करै स्नान उसी को पहिचाना। दौड़के तोता जाय फिर उसके मुखमें सामाना। वहां किसी का जोर चले नहीं क्योंकर हो उसका पाना। फिर शिवजी ने दिया वरदान कहा वह है स्याना॥ वही हुये शुकदेव व्यास के पुत्र बडे भये यती सती। उत्तराखण्ड में लगा आसन बैठे कैलासपती॥३॥अमर कथा का बड़ा महातम है जो कोई सुनने जावे। श्रवण कियेसे होय वह अमर नहीं मरने पावे॥ चारवेद षटशास्त्र अठारहपुराण सब इनमें आवें। अमरकथा को आप शुकदेव सदा मुखसे गावें। वह प-

ण्डित हैं नहे कि जो कोई अमरकथा को सुनावें। और दूसरे बोल नहीं कछु मेरे मनमें आवें॥ जिस दिन शिवने कही कथा कौन वार तिथि कौन हती। उत्तराखण्ड में लगा आसन बैठे कैलासपती॥ ४॥

योगी साधें योग योगमें कायाका है खेद बड़ा। हमने जाना योगसें वियोगकाहै भेद बड़ा। योग किया रावणने योगीवन सीतामाता हरलाया। रामचन्द्रने किया वियोगवड़ा एक यशपाया। योगकिया हिरण्यकशिपुने प्रह्लाद भक्तको डरपाया। वियोग करके वने नरसिंह दुष्टको गिराया। योग किया भस्मासुरने शिवशंकरको अतिसताया। वियोगकर के विष्णुने उसेभस्म कर जलाया। योगी पढाते योग शास्त्र वियोगी का है वेद बड़ा। हमने जाना योगसे वियोगकाहै भेद बड़ा॥ १॥ योगीवन के चला जलन्धर हरसे युद्ध कीना भारा। वियोग करके हरी ने छली जलन्धर की दारा। उसका योगघटगया पकड़के शिवने दुष्ट कोसंहारा॥ इसीसे कहतेयोगसे वियोग का रस्ता न्यारा। योग किया कंसाने भागे श्रीकृष्णको वीचारा। वियोग करके कृष्णने केशपकड़ उसको मारा॥ योगी करते योग विधी से वियोगी का है निषेध बड़ा। हमने जाना योगसे वियोग काहै भेदवड़ा॥२॥ योगकरनकी श्रीकृष्णने सखियों को भेजी पाती। कहती सखियां ऊधो यह वात नहीं मनमें आती॥ योगी धारें भस्म हमने वियोगमें जाली छाती। योगी मदको पीवें हम वियोगमें हैं मदमाती॥ योगी बाधें सेहली हमने वियोगकी बांधी गाती। जायके ऊधो कृष्णसे कहो

यह सखियां समझाती । वियोगी येथे हीया योगी तो काम में करते बड़ा । हमने जाना योग से वियोग का है भेद बड़ा ॥ ३ ॥ योगी कहते ज्ञानवियोगी फिर इश्कमें दीवाने । वि-योग जिसको नहीं वह योगके रस्ता क्या जाने । योगी तो जंगल में बैठे चढ़ावते अपना माने । वियोग करके वियोगी घटमें आतम पहिचाने ॥ योगीके शिर जटा-वियोगी शिर से पर हैं मस्ताने । कहें देवीसिंह योगी से वियोगी हैंग स्याने । बनारसी ने वियोग साधा योगमें देखा खेद बड़ा । हमने जाना योगसे वियोग का है भेद बडा ॥ ४ ॥

ब्रह्मारचते सृष्टि पालना विष्णू करें शिव संहारें । धन्य धन्य श्रीगंगाजी जी अधमपापियों को तारें । गणराजी विद्या का वरदें बुद्धिबुद्धिका दान करें । सूर्य तेज देवे शरीरमें जगमें सब सन्मान करें ॥ शीतलताई देवें चन्द्रमा सतगुण का पर धानकरें । हनूमानजी चाहे तो एक पलभरमें बलवान करें ॥ भैरोंजी भयहरें डरें नहिं दुर्जनको पलमें मारें । धन्य धन्य श्रीगंगाजी जो अधम पापियोंको तारें ॥ १ ॥ इन्द्रका सुमिरन करे तो पावे सुन्दरसी अवलानारी । दुर्वासाजीपवन अहारी कामी को करें ब्रह्मचारी ॥ कुबेरके हैं भक्त जो वह तो बड़े बड़े मायाधारी । धर्मराजजी धर्मवतावें जो हैं उनके हितकारी ॥ शेषजी अपने सहस्रमुखसे नये नाम नित उच्चारें । धन्यधन्य श्रीगंगाजी जो अधमपापियोंको तारें ॥ २ ॥ तनुका रोगदूर करदेते बड़े वैद्य अश्विनीकुमार । वेदव्यास पुराणके मुनिहैं वेदका नित्य दिनकरें विचार । वालपन से त्याग बतावें सनकसनन्दन सनतकुमार । करो शनश्चर का

पूजन तो सकल बिपदको देवेंटार। जितने देवते हैंगे सो तो गुरुबृहस्पति को धारें। धन्य धन्य श्री गंगाजी जो अधम पापियों को तारें॥३ तेतीस कोट देवते सब अपना अपना देते हैं फल। अतिप्रसन्न होते हैं उनपै जब चढ़ता है गंगाजल। देवीसिंह यह कहै न भूलूं मैं श्री गंगाको यकपल। सब से ऊंचे शिवजी उनके शीश के ऊपरगंग अचल॥ बनारसीके अघम पापको धोवें गंगा की धारें। धन्यधन्य श्रीगंगाजी जो अधम पापियों को तारे॥४

पापी एक मरा गंगापर हुई वहां उसकी तय्यारी। महिमासुनो कानदे जैसी निकसी वाकी असवारी। आया कंचन का बिमान सुन्दर और वामें रत्न जड़े। ब्रह्मा विष्णु महेश शेष सनकादिक सब लेने को खड़े। उधर से आये यम के दूत वह ले ले हाथमें शस्त्र बड़े। देखतेही दल श्रीगंगाका भागे यमके पांवपड़े। वह जो पापीथा सो तो तनुत्याग के बन गया त्रिपुरारी। महमा सुनो कान दे जैसी निकली वाकी असवारी॥१॥ अद्भुत भूषण कुबेरजी झटपट से आपी ले आये। पीत वस्त्र नख शिखलों उत्तम उसके तनुमें पहिराये॥ चोवा चन्दन इतर अगरजा सबी देवते ले धाये। पत्र पुष्प से पूजनकर कर प्रसन्नभये मंगल गाये॥ तीन लोक चौदहों भुवनकी पाई उसने सरदारी। महिमा सुनो कानदे जैसी निकली वाकी असवारी॥२॥ मोरमुकट मकरा कृत कुण्डल गले में बैजन्ती माला। शीशछत्र सुवरण का झूमै जयजय शब्दकी ध्वनि आला॥ कंठ कौस्तुभमणी हार गजमुक्तोंका उरमें डाला। बाजूबन्द

नौस्तन और करमें कंगनका उजियाला । मरे अटल भंडार उसे गंगा ने मायादी सारी । महिमासुनो कानदे जैसीनिकली वाकी असवारी॥३॥जबवो वैठा विमान में तो ब्रह्माजी मुरछल लाये ।इन्द्रडुलावें पंखासव देवतोंने पुष्प अति परसावे ॥ शिव और विष्णुने करी शङ्खध्वनि ऐसे फल उसने पाये । धन्य भाग्य हैं उनके जो कलिकालमें गंगाजी न्हाये । करैंनृत्य गंधर्व सकल मिलिवाजे वजनलगे भारी । महिमा सुनोकानदेजैसी निकली वाकी असवारी ॥४॥अष्टसिद्धि नौनिद्ध सभी करजोरिजोरि आई आगे । जिन त्यागे गंगाकेतीर तनु उनके भाग्य ऐसे जागे। जबवह वैठाविमान तो गोले अनहदके दगने लागे। नन्दीगण अरु गरुडसिंह गज विमानके नीचे लागे॥ और सकल वाहन कांधा देनेलागे वारीवारी । महिमा सुनो कानदे जैसी निकली वाकी असवारी ॥ ५ ॥ हनूमान जी खास बनगये भैरव बनगये अगवानी । गणेशजी डंका ले आगे चले महायोगी ध्यानी ॥ छप्पन कोटि मेघने मिलके रस्ते में छिड़का पानी ।इन्द्र सूर्य्य ने करी रोशनी सब देवतों के मनमानी ॥ तेतीसकोटि फौजसब संगमें चली औ छवि न्यारी न्यारी । महिमा सुनो कान दे जैसी निकली वाकी असवारी ॥६॥ जब वह पहुँचा अमरलोकपुर तब फिर आये अपने धाम । मिली ज्योति में ज्योति रूप है श्रीगंगा को करो प्रणाम ॥ याहीते मैं कहत जात हों जपो सकल गंगा का नाम । और कोऊ नहिं अन्त समय में आयगो अब तुम्हरे काम।बनारसी यह कहैं कभी तो आवैगी मेरी वारी । महिमा सुनो कानदे जैसी निकली वाकी असवारी ॥ ७ ॥

आजु युद्ध की करो तय्यारी श्रीगंगाजीतुमममसे । मैं पापीतुम तारणहारी वनिहे पाप वहुत हमसे ।। मेरो पापहै पहाडकेसम समर करन मैं वीर वड़ो । देखों मैं अब आयके कैसेहैगो तुम्हारो तीरवड़ो । रणमें लडे हटैनहिं कबहुं मेरो पाप रणधीर बड़ो । तुमतो यही कहतहोमुखसे मेरीरिपुका नीरवडो । देखों उनको पुरुषारथ जोलडिहैं आय मेरे तनसे । मैं पापी तुम तारणहारी वनिहै पाप वहुत हमसे ।।७।। जबसे जन्म भयो पृथ्वी पर कभी न हरको नामलियो । सेवाकी नहिं मातु पिताकी साधुनको नहिं कामकियो । हरो वहुत धन ठग ठगके नहीं हाथसे एकहु दामदियो । कियो वहुत विषपान अमृत को भी एकहु यामपियो । कैसे बचिहों कालसे मैं अब दौन छुटहुहै रबहिं यमसे । मैं पापी तुम तारणहारी वनिहै पाप वहुत हमसे ।। २ ।।वेद पुराण वखानत निशिदिन अधम पापियोंको तारा । किया बहुत संग्राम कालसे और यमदूतों को मारा । सुनीवात यह श्रवणसे मैंने कियेपाप अपरम्पारा । करिहों और बहुतसे अघदेखों कैसेहो निस्तारा । अवतो यही लड़ाई ठानीहै गंगाजी मैं तुमसे । मैं पापी तुम तारणहारी वनिहै पाप बहुत हमसे ।।३।।अहहैं जबयमदूतउनको दर्हेंय्योद्धा भारी । तव तुम सोंहिबचैहो तौ मैं जइहों तुम्हरी वलिहारी । तुम्हरे गणहैं पुष्पलिये और यमके दूत शस्तर धारी ।। इसका उत्तरदेव कि सैना किसविधि से यमकी हारी । कहो मुझे समुझायके झटपट छूटजाऊँ मैं इस भ्रमसे । मैं पापी तुम तारण हारी वनिहैं पाप बहुत हमसे ।। ४ ।। भगिहैं सब यमदूत वुलैहो मैं तुमको लेनके विमान ।

एक बिन्दु गंगाजलसे जलजाय पापनहिंरहैं निशान । द्विजवा पदेवीसिंहने नह पापथी होगये पुण्य समान । बारम्बार दत कहत जातहो क्यों बनारसी तुम मनसे यें । पापी तुम तारा णहारी बनिहैं पाप बहुत हमसे ॥ ९ ॥

ब्रह्मा विष्णु महेश शेष सनकादिकने जदकियाभजन । तबआई ब्रह्ममण्डलसे श्री गंगाजी तारण तरन । ब्रह्मरूप निर्भय निर्वाणी अखण्डगंगाकी धारा । विष्णुजीने नखाकेपास आई तबशिवजीनेधारा । जटाको उनके शोभादी औसरूप भी सुन्दर सुद्धारा । आगे कहूंगा वृतान्त जिसविधि तीन लोकको उद्धारा । अस्तुतिकरके आप ईशने शीशपढ़ाई भये मगन॥तबआईब्रह्ममण्डलसेश्रीगंगाजीतारणतरन ॥ १ ॥भागीरथने करी तपस्या मगनभये शम्भुभोला । कहामागवह्मसे तब भागीरथ मुखसे यों बोला । गंगादेउनाथजी हमको शुद्धकरौं कुलकीचोला । तबफिर अपनीजटाको शिवनेअपने हाथनसेखोला । एक बूंदगंगाजल निकला जटासे जब आनि किया यतन । तब आई ब्रह्ममण्डल से श्री गंगाजी तारण तरन ॥ २ ॥एकबूंदकी तीनधार भई धाराएक गई पाताल । शेषनागने दर्शनपाये जीवनमुक्तभये सबव्याल । एकधार आकाशगई सब देवत देख भये खुश हाल । हाथ जोरि दण्डवत्करी गंगाने उन्हें तारा तत्काल । एक धार भागीरथलाये मृत्युलोक तारन कारन । तब आई ब्रह्ममण्डल से श्री गंगाजी तारण तरन ॥ ३ ॥मृत्युलोकमें चलींवेगतितब समुद्रने किया विचार । हाथजोड गंगसे कहा तुम्हारे बलका नहिं वारा पार॥ ये मुझसे नहिं जाय सहारा बहुत

सिन्धुने करी पुकार। तब गंगाने प्रसन्न हैके धारा अपनी करीं हजार। नाम पड़ा गंगासागर कह इसारसी नितकर दर्शन। तबआईब्रह्ममण्डलसें श्रीगंगाजी तारण तरन ॥ ४ ॥

और सकल देवतन से फलजो मांगोगे तब पावोगे। बिन मांगदेहैंगंगाजीजोएकबारतुमन्हावोगे। शिवजी की जो करो तपस्या मनमें ध्यानलगावोगे। और श्रीगंगाका जल जब उन केशीशचढावोगे।बेलपत्रऔर आक धतूरा मंदिर में लेजावोगे। तब वह है हैं प्रसन्न जबतुम दोनों गाल बजावोगे। वोकहि हैं कछुमांगोहमसे तब तुम उनसे मांगके लावोगे। बिन मांगेदेहैं गंगाजी जो एक बार तुम न्हावोगे॥१॥ठाकुरद्वारेजाय जाय जब विष्णुको शीश झुकावोगे। पत्रपुष्पसे पूजन करके माला को पहिरावोगे। धूप दीप नैवेद्य लगाकर और विष्णुपद गावोगे। तब वह रीझेंगे तुमसे जब उनको भजन सुनावोगे। वह कहि हैं कछु मांगो तुम हमसे तब मांगोगे शर्मावोगे। बिनमांगे देहैं गंगाजी जोएकबार तुमन्हावोगे ॥ २ ॥ ब्रह्मा जीका सुमिरण करके लाखों बरष बितावोगे। कन्दमूल फल खाय खाय के बहुतहि कष्ट उठावोगे ॥ यह काया कञ्चनतन अपना इसको खूब सुखावोगे। तब वो दर्शन देहैं पइहो फल जो कुछ तुम चाहोगे ॥ वह कहि हैं कुछ हम से लो तब तुम करको फैलावोगे। बिन मांगे देहैं गंगाजी जो एकबार तुम न्हावोगे ॥ ३ ॥ करिहो पृथ्वी परिकम्मा और चारों धाम फिरावोगे। जगन्नाथ और रामेश्वरमें जायके पांव थकावोगे। और द्वारकामें छाप खाखाकर बदन जलावोगे। जइहो बद्री किदार तब तुम

क्योंकर शीत बचावोगे। वहां तो तुम आपही मांगिहो मागं न में बहुत लजावोगे। बिनमागेदेहैं गंगाजी जो एक बारतुम न्हावोगे॥४॥और कहींजोपामकर्म करिहो तो पाप उठावोगे। गंगाजी में देहभी धोयहो तोभी नहिं पछितावोगे। लात लगाइयो फाँदियो कूदियो बहुतहि धूममचावेगे। तबभी माता प्रसन्नहोयगी वाकेपुत्र कहावोगे। बनारसी कहैं अन्त में मुक्ती आपीसे तुम पावोगे। बिन मांगेदेहैं गंगाजी जो-एक बार तुम न्हावोगे॥५॥

भोजनकर या भूखारहु या वस्त्र पहर याफिर नंगा। जौलों जिये तु कहु इस मुख से जयगंगा श्रीजयगंगा। नेम धर्म औ कर्म अकर्म में योग भोगमें कहुंगगा। दुख में सुख में भलेबुरेमें रोग अरोगमें कहुगंगा। सोवत जागत राह बाट में हर्ष शोक में कहुगंगा। मातु पिता दारा सुत बिछुड़े तो बियोग में कहुगंगा। धन दौलत या राजपाटहो या फिर ननजा भिखमँगा। जौलों जिये तू कहु इस मुख से जयगंगा श्रीजयगंगा॥१॥रोवत हंसते नगरअरुवन में जहां रहै तू कहु गंगा। सम्पत् विपत कुपत और पतनरसबी सहैं तू कहुगंग डूबत तिरत मरत या जीवत मेरे कहे तूकहु गंगा। ये मनमूढ़ा समझ अब झटमेरो मन कह तू कहु गंगा। जोतेरे मन बसे-कार यह लगे तेरे चितमें चंगा। जौलों जिये तू कहुइसमुख से जय गंगा श्रीजयगंगा॥२॥खेलतकूदत उछलत फांदत अपने मनमें कहु गंगा। बाल जवानी और बुढ़ापा तीनों मनमें कहु गंगा। धावत गावत ताल बजावत हरराग में कहु गंगा॥ सात द्वीप नवखण्ड और चौदह भुवन में

कहु गङ्गा । अंधाहो या बहराहो या लूला हो या इकटंगा जौलौं जिये तू कहु इस मुखसे जयगङ्गा श्रीजयगङ्गा ॥ ३ ॥ घटा नफे में दिवस रात्रि में आदि अन्त में कहु गङ्गा । संग असंग और रंग कुरंग में साधु सन्त में कहु गङ्गा ॥ चरा चर चैतन्य औ जड़में तू अनन्त में कहु गङ्गा । चाहे सबमें बैठके कहु चाहे एकान्त में कहु गङ्गा । बनारसी यों कहैं चहे तू गरीब बन या करंदगा । जौलौं जिये तू कहु इस मुखसे जयगङ्गा श्रीजयगंगा ॥ ४ ॥

सागरकी गिनी जांय लहर गिने जांय तारे । नहीं जांय गिने श्रीगंगाजीके तारे । षट्शास्त्र गिने जांय गिनेजांयसब नरनारी । दशादिशा गिनीजांय सृष्टिगिनीजांय सारी । सिद्ध साधु गिनेजांय गिनेजाय आचारी । राजा रानी गिनेजाय गिनी जांय खलक सरकारी । गिनेजाय शाह शाहानी गिनेजांय हलकारे। नहीं जाय गिने श्रीगंगाजीके तारे॥१॥ गिनेजाँय नदी नद सिंधु गिनेजाय नाले । गिनेजांय श्वेतरंग लाल गिनेजांय काले । दरख्त डाली जांय गिनी गिनेजांय ये डाले । छतीसरागिनी रागसकल गिनडाले । गिनते २ कई हज़ार शायर हारे । नहीं जाय गिने श्रीगंगाजी के तारे खग चरन्दजाते गिने गिनेजांय चातर । हरजात गिनी-जांय नगर गिनेजांय घरघर । कागज स्याही जाय गिनी गिनेजांय अक्षर सरदारगिनेजांय गिनेजांयसागरसराक्याजाने गंगा ने कितने शठ निस्तारे। नहीं जांय गिने श्रीगंगाजी के तारे ॥ २ ॥ दिन रातगिनी जांय गिनीजांय तिथि घड़ी । शायरी गिनी जांय गिनी जाय छन्दकी लड़ी । शायर

कायर जांय गिने गिनीजांय कहीं। जंगल खेत जांय गिनी गिनीजाय जड़ी। यह सत्य सत्य छन्द काशीगिरि ललकारे। नहीं जायँ गिने श्रीगँगाजी के तारे ॥ ४ ॥

अब विष्णुसे जाकरयमने यही पुकारा। गँगाने बँद करादिया नरकक्काद्वारा। लाखोंपापी पृथ्वीपैरोजमरतेहैं। क्या कहूं मैंवह एकक्षणभरमें तरतेहैं। मेरे भयसे भी जरा नहीं डरते हैं। गंगा के गण उनकीरक्षा करतेहैं।बिन भजनकिये होता उनका निस्तारा।गँगानेबँदकरादिया नरकक्काद्वारा॥ ॥ हिन्दूयातुर्कया बेहना डोम कसाई। भँगी धोबी हडफोड़ या होवे नाई।गँगा की लहर जिसे दूरसे दी दिखाई। फिर अँतसमय में उसने मुक्तिपाई। दर्शन करते ही तरा महाहत्यारा। गंगानेबंदकरदिया नरकका द्वारा॥२॥जो मेरेदूत पापियों को जाँय पकडने। तो गंगाके गण आवें उनसे लड़ने॥ वह देख देख दूतों को लगे अकड़ने। और मारे बाण तनबीच चले वह लड़ने। मैं लड़लड़ कई लाख लड़ाई हारा। गंगाने करदिया नरकका द्वारा ॥ ६ ॥ गंगासे सौ योजन पर एक नगरथा। उस नगरमें एक पापी ऊँचा का घर था।वह पाप कर्मकर करता रोज गुजरथा। मरगया तो उस पर पड़ा एकबस्तरथा। गँगाका धोया उसीने उसको तारा। गंगा ने बन्द करदिया नरकका द्वारा॥४॥ यह सुनी बात तब विष्णुजी यमसे बोले। गंगाकी महिमा कहाँ लों कोई खोले। इस नेत्रसे दर्शन श्रीगंगा के जोले। वैकुण्ठ में वह फिर झूले सदा हिंडोले। कुछ वश नहीं मेरा चले न चले तुम्हारा।गंगाने बन्द कर दिया नरकक्काद्वारा ॥ ५ ॥

जब मृत्युलोकसेगंगा आय सिधरि हैं । तब वह पापी फिरको नाविधी करि तरिहैं । उस कालमें जो कोई पाप कर्मकरि मरिहैं । वह आन आनकर नरक तुम्हारो भरिहैं । यमराजजी अब थोडे दिन करो गुज़ारा । गंगा ने बंदकरदिया नरकका द्वारा ॥ यह सुनीवात यमराजने घरफिरआये । कुछहँसे और कुछ कुछ मनमें पछिताये । मनमारके यह गंगाके वचनसुनाये । अब तो तुम्हरे थोड़ेदिन रहिनेपाये । कहैंवनारसी कुछ यमका चला न चारा । गंगानेंबंदकरदिया नरककाद्वारा॥७॥

जौलों पृथ्वीपर है श्रीगंगा की धारा । तौलों यमराजा करिहैं कहा तुम्हारा । मत डरो कोई यम दूतसे मेरे भाई । रक्षा करने को है श्रीगंगामाई । जबसे शंकरने अपने शीश चढ़ाई । तब ईश और जगदीश की पदवीपाई । शिवबना वोही जिसने एक गोता मारा । तौलों यमराजा करिहैं कहा तुम्हारा ॥ १ ॥ कुछजोर नयमका चले पाप नहिं लागे और कालभी देखै दूरसे तो वहभागे । जो गंगा के दर्शन कर कायात्यागे । वह अमर लोकपुर बसै अलख है जागे । यह निश्चय करके मानों वचन हमारा । तौलों यमराजा करि हैं कहा तुम्हारा ॥ २ ॥ चाहे हो पुत्र कुपुत्र तो माता पाले । कुछ कर्म्म अकर्म्म न उसके देखे भाले । जो इकबार प्राणी गँगा में न्हाले । वह जन्म जन्म के सकल पाप को टाले । है श्री गंगा की महिमा अपर पारा । तौलैं यगराजा करि हैं कहा तुम्हारा । मतचलो हमारे मित्र किसीसे डरके । निर्भय हो दर्शन श्रीगंगा के करके । कहैं देवीसिंह गगाको ध्यान में धरके । जइहौ भवसागर

सहजहि आप उतरके ॥ गंगाके बलसे दल सब यमका हारा । तौलों यमराजा करिहैं कहा तुम्हारा ॥ ४ ॥

श्रीगंगाजी के तीर नीरपीनेको नाग इकआया। था बडाबो विषधर नागभागकुछ उसदिन वाकेजागे । वह जलपीनेजब लगातौ मेढक देखदेखकरभागे । इतनेमें आयेगरुड चोंचसे पकडकेखानेलागे । झटपटनाके गये निलकप्राण तत्कालही उसनेत्यागे । मरतेहि विष्णुतनधारा । चढिगरुड़पै यहीपुकारा । तूबाहनहुआहमारा धनधन गंगाको बिन्दुमुझे गोविन्दहि आपबनाया । श्रीगंगाजीकेतीर नीरपीनेकोनागइकआया॥ ॥ शिर मोरमुकटकी लटक कानमें कुण्डल अधिक विराजे । गलमें वैजयतीमाल पीत पीताम्बर तन पर साजे । वह शंखचक्र और गदा पद्मकी सम्पूरण छविछाजे । ये चरित्र वाके देख देखके गरुडजी मनमें लाजे । कुछ कहते नहीं बनिआवे । गंगा जो चाहे बनावे । चाहे शिवका रूप धरावे । है महिमा अपरम्पार पार नहिंसुरनर मुनिने पाया ॥ श्री गंगाजी के तीर नीर पीनेको नाग इक आया ॥ २ ॥ तब श्री गंगाकी आप स्तुति करी गरुड़ ने मुख से । हुई प्रसन्न गंगा मातु तो बाणी बोली एक सन्मुख से ॥ था वहुत कष्ट में नाग छुटाया मैंने इसको दुख से । अब तुम इसको वैकुण्ठ पहुंचाओ बसे जाय यह अति सुख से । ये गरुड ने आज्ञा मानी । गंगा की महिमा जानी । तब उड़े दड़े बलवानी एक पल में पहुंचे जाय उसे वैकुण्ठ में तुरत बिठाया । श्री गंगाजी के तीर नीर पीने को नाग इक आया ॥३॥ जो यह अस्तुति गंगाकी कान देय सुनै और मुख से गावै । वह

भुक्तिमुक्ति सम्पूर्ण पदारथ मन माने पावै । गंगा से पर न और देव कोई दृष्टि में आवे । है धन धन वाके भाग जो दर्शनकर और गंगान्हावे । कहैं देवीसिंह भजु गंगा । तब तेरा मन होवे चंगा । मन वनारसी ने रंगा । गंगाजी में तन बोरबोर झकझोरके पाप बहाया । श्री गंगा जी के तीर नीर पीनेको भाग इक आया ॥ ४ ॥

हरेक ढूंढते जंगलमेंदवा रसायनकी बूटी । नारायण हैं सर जीवन भई वह बूटी हमने लूटी । कोईढूंढताउस बूटिको जिस में पारा तुरत मरे । कोई खोजता जड़ीको जोकोई तनकायाके दुखहरे।बहुत लोग खोद पृथ्वीको वृक्ष काटते हरेभरे । उनको भीफिर यम काटेगा कहैं शब्दये खरेखरे। हरीहरी बूटीहैसमझो हरी नामहै सबसे परे । उस बूटीको जिसने पाया वह भव- सागर सहज तरे ॥ रामरसायन पाई हमने और रसा' यन सब छूटी । नारायण हैं सरजीवन भई वह बूटी हम ने लूटी ॥ १ ॥ कोई कहै सिंगरफ मारें और काढ़े ग न्धकको तेल । कोई देखते जड़ी ब्राह्मी कोई कोई ढूंढते अम्बर बेल । हमने सबको देखा यारो येतो हैं सब झूठे खेल । अमर नामहै दत्त निरंजन उसको अपने मनमें मेल । मनको मारके बनाले कुश्ता जोगुजरे वह दिलपर झेल । तनको शोधके शुद्धकरो तुम तजो झूठ और तजो झमेल । जौन शख्श फूंके धातुको उनके हिये की हैं फूटी । नारायणहै सरजीवन भई वह बूटी हमने लूटी ॥ २ ॥ कोई मारते अवरख तांवा कोई फूंकते हरताल । हमने अपने मनको मारा मिले हमें गोविंद गुपाल । कोई कहैं हम

चांदीमारें जिसमेंहो कुछ धन और माल । इन कर्मोंको जोई करता उसका होता हाल बिहाल । कोई कहे हम सोना मारें और करें पैसेको लाल । ठग ठगके लूटें दुनियांको उनको एक दिन ठगेगा काल । बहुत घोटते खरलमें धातू सन्तोंने काया कूटी । नारायण हैं सरजीवन भई वहबूटी हमनेलूटी ॥३॥ कोई मारतेहैं कलहको जिसमें होवे पुष्ट शरीर । घरको फूंकके त बाह किया वह अमीर से होगये फकीर । साधूका नहिं धर्म जौनमारे धातू करके तदबीर । कहें देवीसिंह हरीहरी कहो जो जिह्वा हैगी अकसीर । खाकसारको जवां रसायन इनमेंहै हर एक तासीर । जवांसे वह मुरदेको जलादे जवांसे दे डालें जहांगीर । बनारसी यें कहे हमारो रामनाम हैगा घूंटी । नारायण हैं सरजीवन भई वह बूटी हमने लूटी ॥ ४ ॥

बहुत दिनों पर बिछी है चौसर सँभल के खेलो यह चाल क्या है । जो फेंकूपांसा तो छूटें छक्के नलोदमनकी मजा ल क्याहै । मैंहूं जुवारी सुघर खिलारी हमेशह जीतूँ कभी न हारूं । सदा पड़ै औदुई दूरहो चौरासी घरकी नरद मारूं । पडे अगरचे जो तीन काणे तो अपने दिल में मैं यह बिचारूं । ये तीनगुणहैं सबी के तनमें मैं इनसे चलके अलग सिधारूँ । हैं चारकोंण वह चौथापद है मिला अब हमको मलाल क्या है । जो फेंकुं पांसे तो छूटें छक्के नलोदमनकी मजाल क्याहै ॥ १ ॥ हैं इसमें पजडी सो पांचतत्व हैं मैं इनसे गोटी चलो बचाइके । और फेंकूं छकड़ी ले आऊं सत्ता सतको सतगुरुके पासजाके । हैदाव अठासी आठासिद्धि नवनिधिको मैं रक्खुं मनाके ।

पड़े अगर छः चहार दशतो दशोद्धार देखूं दिल लगाके । न रंग अपनामरे किसी से मैं अब समझाताहूं काल क्या है। फेकूं पांसे तो छूटें छक्के नलोदमनकी मज़ाल क्याहै॥ ३॥ आये हमारे वह दश पौ ग्यारह सो ग्यारहों रुद्र हैं बदनमें । और बारहरासें सो दोनों बारह समझ शोचकुछ तू अपनेमन में । बड़ेहैं इनमें वह दोनों तेरह मैं तेरह तेरह कहूंहू मनमें। तू चौधरी जहांका मालिक नज़र पड़े चौदहों भुवनमें । कहूँ भजन मैं ये पन्द्रहोंदिन माया मोह का वह जाल क्या है। जो फेंकूं पांसे तो छूटें छक्के नलोदमनकी मज़ाल क्याहै ॥ है आत्मा सोलहों कला ये सो पासमें सोलहों बनाये । वह आये सत्रह ये सत्रहों अब हरी हरी हरिके गुणगाये। पढ़े अठारह पुराण हमनें औ अर्थ उसके थे दिलमें पाये । उठेरंग बदरंग भी उठगये वह सारी मायाको जीतलाये । बनारसी का सदा बनारस बनाहुआ है बवाल क्या है। जो फेंकूं पांसे तो छूटें छक्के नलोदमनकी मज़ाल क्या है ॥ ४ ॥

लाललाल तन झलकत ललकत चलत दलत दल गर्जतघन । करतसकल जगहर्ष करें जयजय श्री अञ्जनी नन्दन ॥ तरण तारण तरण तारण धरणी धारण हैं कष्ट दलन । रक्तरंग अंगजंगजद करत लगत संसार हलन । जल थल हल चल करत धरत जद चरण गर्जिकर लगतचलन । झल झल झलकत जलत गढ़ लँक दैत्य शठलगत जलन । हतहत गत करदेत शठनकी जड़त शस्त्रकाटत नसतन । करत सकल जग हर्ष कर जय जयश्री अञ्जनीनन्दन ॥ १ ॥ गर्जत लर्जत धरण चरण जद हलत

धरणिडगडगकरनन । शेष थकत अतिहकन मतारिन्धु देखि जिनके चरनन । हरी जरी नहीं देर करी गिरिलाये सकल कर दिये जरनन । सेतुडेतुकर रचाया ऐसे हैं संकट हरनन । तनितानि हनिहानि रणदल छेदत राक्षस की काटत गरदन । करत सकल जग हर्षकर जय जय श्री अंजनीनन्दन ॥ २ ॥ कर धर गदाचक्रकरगहिकर झट जलदी से लेतजगन । कड़ककड़क कर कड़कधरणिसे क्षण अन्दर चढिजात गगन । रण अन्दर धँसधँसकर कसकस जडत गदाधर धरके लगन । हरेक अस्त्र आति चलत शठ दल के अन्दर लगत अगन । अस अस करत सकल नर यशकर हरहर रटत हंसत हरजन । करत सकल जग हर्षकर जयजय श्रीअंजनी नन्दन ॥ ३ ॥ चढिचढि जात हाथ गिरिलेकर करके घात जद लगत अड़न । झट छत छोडत हाथ हठ नाथ ताक तक लगत जड़न । दरद शरद करदेत करद जद करसे गहिकर जात लड़न । असंख्य गर्जत शंख अनहद गतंडते लगत झलन । काशीनन्दन आनन्द छन्द कथ कहत अधर नित नई कथन । करत सकल जग हर्षकर जयजय श्री अंजनी नन्दन ॥ ४ ॥

महावीर मस्तकं ललित सिंदूरं कुम् कुम्अगरं । ज्ञानवान अभिमान रहित निर अहंकार हरयोगी । इन्द्रीजात कामिनी त्यागी नचकामी नचभोगी ॥ रूपघनन्द परमानन्दं । महावीर मस्तकं ललित सिंदरं कुम्कुम् अगरं ॥ १ ॥ दशकन्धर अभिमान हनन लङ्कादाहन बजरंगी । पूरण ब्रह्म अखण्ड सच्चिदानंद साधु सत संगी । नामउचारत नितगोविंदं ॥ महावीर मस्तक ललितं

सिंदूरं कुम्कुम् अगरं ॥ २ ॥ रक्त चीर गदाकर शोभित पुष्प माल उर धारन् । दानव दलनं हनन दुष्ट दल सकल शत्रु संहारन ॥ शब्द ध्वनि गर्जत हरि हरी नम्नम् । महावीर मस्तकंललित सिंदुरं कुम्कुम् अगरं ॥ ३ ॥ शिव सङ्कर सर्वज्ञ स्वरूप विश्वेश्वरस्तु विशालम् । परम वैष्णव शुद्ध आत्मा कालंकाल अकालम् । बहुविस्तारं मम किं वरणम् । महावीर मस्तकं ललित सिंदुरं कुमकुम अगरं ॥ ४ ॥ जटाजूट मकराकृत कुण्डल रत्न जटित अंग भूषण । पँचम सुख सुखदायक दाता देवपती निरदूषण । छन्द काशीगिर शास्तर कथित । महावीर मस्तकं ललित सिंदुरं कुम्कुम अगरं ॥ ५ ॥

नन्दनँदन ब्रजराज की छवि अत्र कोटिन भानु प्रकाश करें । उद्दित करें चन्द्र कोटिन अरु कोटिन तमका नाश करें । कोटिन शीश नेत्र कोटिन अरु कोटिन कर्ण हरी के हैं । कोटिन हैं नासिका हरी की कोटिन वर्ण हरीके हैं । कोटिन मुख कोटिन जिह्वा कोटिन गति शरण हरी के हैं । कोटिन भुजा उदर कोटिन अरु कोटिन चरण हरी के हैं ॥

शेर—कोटिन हरी के मुकुट हैं कोटिन हैं तिलक भाल ।
कोटिन हरी के कण्ठ हैं कोटिन हैं मुक्त माल ॥
कोटिन मणी हरी की हैं कोटिन हरी के लाल ।
कोटिन हरी के भाव हैं कोटिन हरी की चाल ॥

कोटिन पग पाताल छवे अरु कोटिन आश अकाश करें । उद्दित करें चन्द्र कोटिन अरु कोटिन तमका नाश करें । १ । कोटिन कर्म हरी के हैं अरु कोटिन नाम हरी के हैं । कोटिन रूप हरी के हैं अरु कोटिन नाम हरी के हैं ॥

कोटिन ग्राम हरी के हैं अरु कोटिन धाम हरी के हैं। कोटिन शैव हरी के हैं अरु कोटिन वाम हरी के हैं॥

शेर—कोटिन हरी के वेद हैं कोटिन हरी के मन्त्र।
कोटिन हरी के शास्त्र हैं कोटिन हरी के तन्त्र॥
कोटिन हरी की पूजा हैं कोटिन हरी के यन्त्र।
कोटिन से हरी अन्त हैं कोटिन से हैं निरन्त्र॥

कोटिन को सुख देय हरी कोटिन के मन में त्रास करें। उदितकरें चन्द्रकोटिन अरु कोटिन तमका नाशकरें॥१॥ कोटिन इन्द्र हरी के हैं अरु कोटिन राज हरी के हैं। कोटिन हैं गन्धर्व हरी के कोटिन साज हरी हैं। कोटिन माया हरी की है कोटिन समाज हरी के हैं। कोटिन मित्र हरी के हैं कोटिन मुहताज हरी के हैं॥

शेर—कोटिन हरी के गज हैं और कोटिन खड़े तुरंग।
कोटिन हरी के रथहैं और कोटिन हैं रथके संग॥
कोटिन हरी के वेष हैं कोटिन हरी के रंग।
कोटिन हरी की लहर हैं कोटिन उठें तरंग॥

कोटिन हरि वैकुण्ठ करें चाहैं कोटिन कैलास करें। उदितकरें चन्द्रकोटिन अरु कोटिन तमका नाशकरें॥ २॥ कोटिन हैं गोपिका हरी की कोटिन ग्वाल हरी के हैं। कोटिन धेनु हरी के हैं कोटिन गोपाल हरी के हैं। कोटिन सिंधु हरी के हैं अरु कोटिन ताल हरी के हैं। कोटिन रत्न हरी के हैं अरु कोटिन थाल हरी के हैं॥

शेर—कोटिन हरी के दैत्य हैं कोटिन हैं देवतं।
कोटिन हरी के नाम को हैं मुख से लेवतें॥

कोटिन हरी के नाव हैं कोटिन हैं खेवते ।
कोटिन हरी के चरण को हैं करसे सेवते ॥
देवीसिंह कहै बनारसी के घटमें हरी निवास करें । उदित करें चन्द्र कोटिन अरु कोटिन तमका नाश करें ॥ ४ ॥

ब्रह्म में ब्रह्मा ब्रह्मा में हैं विष्णु, विष्णु में शिव शँकर। शिव शँकरमें शक्ति शक्ति में सृष्टि सृष्टि में उसी का घराघर मैंजन्म जन्म में बालक बालकमें है मनमोहन । मनमोहन में मोहनी मोहनी में रस रसमें भोलापन । भोलेपनमें खेल खेलमें खुशी खुशी में नन्दनँदन। नन्दनँदन में राधे राधे में सखियाँ सखियों में लगन । लगन में प्रेम प्रेम में प्यारी प्यारी में सोलह लक्षन । लक्षन में शोभा शोभा में रूप रूपमें चन्द्रवदन । चन्द्र वदन में श्याम श्याम में सुन्दर सुन्दर में वह दमक। दमक में कृष्ण कृष्ण में दामोदर । ब्रह्म मे ब्रह्मा ब्रह्मा में विष्णु विष्णु में शिवशँकर ॥१॥ दामोदरमें दया दयामें धर्म धर्म में रहैं सुमत सुमत में सुख और सुख में सम्पति में है सारा जगत॥ जगतमें थल और थल में पृथ्वी पृथ्वी में आकाश रहत । आकाश में पवन पवन में अग्नी अग्नी में पांचों तत्व । तत्व में त्रैगुण त्रैगुण में है तीन लोक लोकों में सत्त्व ॥ सत्वमें सारा विश्व विश्व मेंरचना रचना में है भक्त। भक्त में भाव भावमेंसाधू साधूकेमनमें ईश्वर ईश्वरमें इच्छा इच्छामें रहित रहितमें रहे अमर । ब्रह्म मे ब्रह्मा ब्रह्मामें है विष्णु विष्णु में शिव शंकर ॥ २ ॥ अमर मैं आदि आदि में आतम आतम में है आतम ज्ञान । ज्ञान में गोविन्द गोविन्द में गिरधर गिरधर में श्री भगवान । भगवान में निर्गुण निर्गुण में है सगुण सगुण म हवैसुध्यान। ध्यान में योग में योग में योगी

योगीके मनमें विज्ञान। विज्ञानमें चैतन्य और चैतन्यमें चि-त्त चित्तमेंप्रान। प्रानमें जीव जीवमें जपतप जपतप में है यज्ञ औ दान। दानमें मान मानमें आदर आदर में है हरि और हर। हरमेंउमाउमामें लक्ष्मी औलक्ष्मीमें चराअचर। ब्रह्ममें ब्रह्मा ब्रह्मामें है विष्णु विष्णुमें शिवशंकर ॥ ३ ॥चराचरमेंवीर्य वीर्यमें वृक्ष वृक्षमें भराहैजल।जलमें शाख शाखमें पत्रहै पत्रमें पुष्प पुष्पमें फल। फलमें रस और रसमें अमृत अमृत में है स्वाद अटल। अटलमें अलख अलख में माया माया में वह है निर्मल। निर्मलमें है शुद्ध शुद्धमें बुद्धि बुद्धि में है उज्वल। उज्वल में उपमा उपमा में शान्त शान्त मे बड़ा है बल। बलमें वीर वीर में योद्धा योद्धा में है जोरा-वर। जोरावर में बनारसी और बनारसी में परमेश्वर। ब्रह्ममें ब्रह्मा ब्रह्मा में है विष्णु विष्णु में शिवशंकर॥ ४ ॥ ॥

बाजी खेली इश्ककी हमने जरा किया शशपंज नहीं।
खेलले हर कोई जिसको यह वह बाजी शतरंज नहीं।
शकलका यों कुछ ज़ोर नही जो घोड़े से चल कर जीते।
फीलकी क्या ताकतहै जो इस बाजीको बलकर जीते। ये
तो इश्कका दिल है इसको क्या पैदल दलकर जीते।
रुखकारुख फिरजाय न वह इस बाजीको छलकर जीते।
मेरे सिवा कोई और जहां में उठासके यह रंज नहीं।
खेलले हरकोई जिसको यह वह बाजी शतरंज नहीं॥ १ ॥
वज़ीरका क्या जिकर इश्कमें बादशाह तक हुए गदा।
जोकि चाल चूका वह मारा गया मरा है यही सदा। हम
ने अपने शिर की बाजी लगाके इसमें दांव बदा। जान

वेचेक जो खेला वह जीता उसको मिला खुदा। वह क्या करेगा मातकि जिसके काबूमें शशपंज नहीं। खेलले हरकोई जिसको यह वह बाजी शतरंजनहीं ॥ २ ॥ अरदबमें न हीं आया बादशाह अपनेकीली चोटबचा।उसने तोडा किला जहांमेंकोई न उससे कोट बचा। तिरछेहोकर चलोगो तो क्या करकेसकोगे गोटबचा। उसका माल लुटगया रखीथी जिस ने ज़रकी पोटबचा। मुझे किस्त नहीं लगी किमैंने जमाकि या कोईगंज नहीं। खेलले हरकोई जिसको यह वह बाजी शतरंजनहीं॥३॥यह शतरँज इश्ककी इसको खेले सोई सया नाहैं। बडे बड़े होगये जिन्च नहीं भेद किसीने जाना है। यहतो इश्कका ख्यालसदा आशिकोंके मनमें माना है। बनारसी अब जीतेजी निर्गुणके बीच समाना है। रामकृष्ण के शीरीं सखुनको पाये शीर बेरंज नहीं। खेलले हरकोई जिसको यह वह बाजी शतरंज नहीं ॥४॥

बन कायामें मन मृग चारों तरफ चौकड़ी भरताहै ॥विना पैरसे खूब दौडता बिनमुख चारा चरता है। विना नेत्रसे देखे सबको बिना दाँत दाना खावे। सब कहीं जावें और यह कहीं नहीं आवे जावे। बिन जिह्वासे बातकरै और बिना कण्ठ गानागावे। बिना सींगसे लडे भगे नहीं बडे बडे दल हट्टावे। बहुत सिंह डरते इससे यह किसी से भी नहिंडरताहै। बिनापैरसे खूबदौड़ता बिन मुख चारा चरता है ॥ १ ॥विनखुरखोदे सकल जगत्को ऐसा यह मदमाताहै। बिन इन्द्रीसे भोग करतहै यही यती कहलाता है। नहिं इसके कोई तात मात नहिं कुटम्ब कबीला नाता है। आपी

पैदाहोय आपमें आपेआप समाता है। सब रंगों मे न्यारा है और हरेकरूपको धरता है। बिना पैरसे खूब दौड़ता बिन मुख चारा चरता है॥२॥ बिना जीवकामांसखाय यह किसीको भी नहीं मारे है। जिसको मारे एक पलभर में उसको फेर सुधारे है।बिना कानसे सुनतासबकी जो कोई उसे पुकारे है। ऐसे ज्ञानको कोईभी साधू संत विचारे है। तीनलोकमें फिरता यह मृग भवसागर में तिरता है। बिना पैरसेखूबदौड़ता बिनमुख चाराचरताहै॥३॥बिना नाशिका लेवे बासना हरेक चीज़की खुशबोई। आपही आपहै अकेला और इसके नहीं संग कोई॥ देवीसिंह यह कहै कि जिसने बुद्धि निर्म्मलकर धोई। अपनी आत्मा जानता इस मृगको जाने सोई। नन्दनारसीने देखा यह मृग नहीं जन्मे नहीं मरता है। बिना पैरसे खूब दौड़ता बिनमुख चारा चरता है॥४॥

यह काया है काम धेनुकर प्रेम प्रीति हमने पाली। सभी पदारथ हैं इसमें इच्छा फल देनेवाली। मगन रूप मस्तक झलकत सन्तोष सुमतिके सींग खड़े। नहीं वह मारे किसीसे नहींमरे और नहींलड़े। हीरे मोती लाल और हर एक रत्न रसनामें जड़े। कृपा और करुणा के दोनों कान नहीं छोटे औ बडे। त्रियगुण के हैं तीन चिह्न कहीं श्वेत श्याम कहीं है लाली। सभी पदारथ हैं इसमें इच्छा फल देनेवाली॥१॥दया धर्म के दृग दोनों जैसे रवि शशिका उजियाला। बनी नासिकानाम निश्चयरूपी सबसे आला॥ अपार महिमा का मुख जिसमें मन्त्ररूप फिरती माला। अपनी काया हमने कामधेनु करकेपाला॥ जिसे जिह्वा और

दिव्यदन्त कल्याण कण्ठ रेखाकाली ॥ सभी पदारथहैं इसमें इच्छा फल दैनेवाली॥१॥ परमतत्वकी पीठबनी और उग्रतेज का उदर भला। परशारथकी पूंछहिलरही करै हरएक कला॥ चतुराई के चारोंथन समदृष्टी समदृत ढला। चर्चा रूपी चरण चारों सुन्दर सबसे अबला॥ जगमगातहिरदयमें जगमग ब्रह्मज्योतिकी उजियाली। सभी पदारथ हैं इस में इच्छा फल दैनेवाली॥ ३॥ हमने धारदुही धीरजकी अब अपना उद्धारकरा। छानछानके दूधको हिरदय की हांडीमें भरा॥ ज्ञान से गरमकिया उसको सरजीवन जीवन बीचधरा। जमा दही को मथा छलछिद्र छांछ नहीं रही ज़रा॥ मुक्तरूप माखनपाया हुई पूरी मनसा मनवाली। सभी पदारथ हैं इसमें इच्छा फल दैनेवाली "४" जो मांगे सोपावै इससे ऐसी काया काम धेन। विश्वरूपहै जो देखे इसको उसको होवै चैन।बनारसीकहैं इसेदेखकर खुशीहमारे हुएनयन॥ रंगरंगकेपढैहैं वाणीऔर बोले हैं मधुरबयन। सबकी मनसा पूरणकरती कोई को नहीं फेरे खाली। सबीपदारथहैं इसमें इच्छाफल दैनेवाली ॥ ५॥

हरि प्रथमबजाइ जब बंसुरी राधावर कुंजविहारी ने। ध्वनिसुनत अचानक उठिधाईं तजि काजसकल बजनारी ने। पडीभनक श्रवणमुरलीकी जब सब सखियां उठि धाय चलीं। कोउ एकदृगमें सुरमादेकर कोउ एककर मँह दीलाय चलीं॥ कोउ आधीसार तनढांके कोउ योवन खोलि दिखाय चलीं। कोउ के आधेदांतन मिस्सी कोउ आधाशीश गुंधाय चलीं॥ कोउ लट लटकायली लटपट लज्जातजिसकल विचारीने। ध्वनिसुतन अचानक उठि

धाई ताजिकाज सकल बृजनारीने ॥ १ ॥ कोउ पांयनमें बांधे हँ
ची कोउ हाथन पायल डोलचली । कोउ कण्ठमें धारे किंकि
णिको और कोउकटिपहिने मालचलीं ॥ कोउके काननथु
नी लटकन कोउखोलेशिरकेबालचलीं । कोउके नाकन बा
ली झुमकेहैं जोचलींतोसबबेहालचलीं ॥ जब पहुंची कृष्ण
निकट युवती तबहीं लखा गिरधारी ने । ध्वनिसुनत
अचानक उठधाई ताजिकाज सकल ब्रजनारी ने ॥ २ ॥ फि
र बोले कृष्ण कौनहो तुम कैसे तुमने शृंगार किये ॥ पांय
न पहुंची हाथन पायल और कटिमुक्ताके हार किये । का
ननमें नथुनी और लटकन ये भूषण किन। विचार
किये ॥ नाकनमें बाली और झुमके काहे तुमने ब्रजनारि
किये । ये सुनत वचन तब दिया ज्वाब बृजकी युवती दो
चारीने । ध्वनि सुनत अचानक उठिधाई ताजिकाज
सकल ब्रजनारीने ॥ ३ ॥ जब तनकी सुधि कुछनाहिंरही तब
भूषण कौन सुधार चले । मनतो अटका इस बंसुरी में
दृगसे अँसुवनकी धार चले । ऐसा राग बजावो रासकरो
ऐसा कोउ नहीं विहारकरे । मंझधारमें नावपड़ी हमरी
तुम बिनको बेडापार करे ॥ तुमपति हमरे हम दासी सब ये
दिया ज्वाब दुखियारी ने । ध्वनिसुनत अचानक उठिधाई
ताजिकाज सकल ब्रजनारीने ॥ ४ ॥ लखिप्रेम सकलब्रजव-
निता फिर कृष्णने मुरली अधरधरी । मोहनमी वादिन
मोहिगये वहतान जो निकली रागभरी ॥ तनमनकीसुधि
कुछनाहिंरही जब श्रीराधेपर दृष्टिपरी । कहैं कारीगिरि
बोलो सन्तो जय कृष्ण राधिका हरी हरी । ऐसी लीला
नाहिंकरी कोउ जैसी करी हरि अवतारी ने । ध्वनि सुनत

